यस्मै पुत्रासो अदितेः प्र जीवसे मर्त्याय । ज्योतिर्यच्छन्त्यजस्रम् ।। ३।४३

मित्र, अर्यमा और वरुण का अत्यन्त तेज वाले, महान् और दुर्धर्ष आश्रय को हम प्राप्त हों ॥१॥ उक्त तीनों देवताओं के आश्रय में जो निवास करते हैं, उन पुरुषों पर घर, मार्ग, वन आदि बीहड़ स्थानों में भी बैरियों की हिंसक-गति व्यर्थ हो जाती है ॥२॥ उक्त तीनों अदिति के पुत्र हैं। यह जिसे निरन्तर ज्योति प्रदान करते हैं, उसका जीवन संकट-ग्रस्त नहीं होता और शत्रु के हिंसामय यत्न उसके प्रति निरर्थक होजाते हैं ॥३॥ [४३]

## १८६ सूक्त

( ऋषि–उलो वातायनः । देवता–वायुः । छन्द–गायत्री )

वात आ वातु भेषजं शम्भु मयोभु नो हृदे । प्र ण आंयूषि तारिषत् ।।१

उत वात पितासि न उत भ्रातोतनः सखा । स नो जीवातवे कृधि ।। २

यददो वात ते गृहे मृतस्य निधिर्हितः । ततो नो देहि जीवसे ।।३ । ४४

वायु देवता औषधि के समान गुणकारी होकर हमारे पास आवें । वे हमारी आयु को बढ़ावें और मंगलमय तथा सुखकारी हों ॥१॥ हे वायो ! तुम हमारे पिता और भाई हो। हमारे जीवन के लिए औषधियों को गुणवती करो ॥२॥ हे वायो तुम्हारे धाम में अमृत की जो निधि प्रतिष्ठित है, उसके द्वारा हमारे शरीर को जीवन दो ॥३॥ [४४]

## १८७ सूक्त

(ऋषि–वत्स आग्नेयः । देवता—अदितिः । छन्द–गायत्री )

प्राग्नये वाचमीरय वृषभाय क्षितीनाम् । स नः पर्षदति द्विषः ।। १

यः परस्याः परावतस्तिरो धन्वातिरोचते । स नः पर्षदति द्विषः ।। २

यो रक्षांसि निजूर्वति वृषा शुक्रेण शोचिषा । स नः पर्षदति द्विषः ।। ३

यो विश्वाभि विपश्यति भुवना सं च पश्यति । स नः पर्षदति द्विषः ।। ४

यो अस्य पारे रजस. शुक्रो अग्निरजायत । स नः पर्षदति द्विषः ॥५।४५

हे स्तोताओ ! मनुष्यों की कामनाओं के सिद्ध करने वाले अग्नि की स्तुति करो । वे शत्रु के हाथ से हमारी रक्षा करें ॥१॥ यह अग्नि अत्यन्त दूरस्थ धाम से अन्तरिक्ष को लाँघ कर यहाँ आये हैं, यह हमें शत्रु के हाथ से रक्षित करें ॥२॥ यह अग्नि जल की वर्षा करने वाले और अपनी तीक्ष्ण ज्वाला से राक्षसों को मारने वाले हैं। यह हमें शत्रु के हाथ से रक्षित करें ॥३॥ अग्नि सब लोकों का पृथक्-पृथक् निरीक्षण करते हैं और एकत्र भाव से भी देखते हैं। वे हमें शत्रु के हाथ से छुड़ावें ॥४॥ उन्हीं अग्नि ने स्वर्ग के ऊपर श्रेष्ठ तेजोमय रूप से जन्म धारण किया । वे हमें शत्रु के हाथ से छुड़ावें ॥५॥ [४५]

## १८८ सूक्त

(ऋषि—श्येन आग्नेयः । देवता—अग्निर्जातवेदाः । छन्द—गायत्री)

प्र नूनं जातवेदसमश्वं हिनोत वाजिनम् । इदं नो बर्हिरासदे ॥ १

अस्य प्र जातवेदसो विप्रवीरस्य मीळ्हुषः । महीमियर्मि सुष्टुतिम् ॥ २

या रुचो जातवेदसो देवत्रा हव्यवाहनीः ।

ताभिर्नो यज्ञमिन्वन्तु ॥ ३ । ४६

हे पुरोहितो और यजमानो ! अग्नि मेधावी हैं, तुम उन्हें प्रदीप्त करो । वे अन्नवान् हैं और चारों दिशाओं को व्याप्त करते हैं । वे हमारे कुश पर विराजमान हों ॥१॥ मेधावी यजमान अग्नि के पुत्र-रूप हैं । अग्नि वर्षा के जल को सींचते हैं। मैं इन अग्नि के लिए सुन्दर स्तोत्र प्रस्तुत करता हूँ ॥२॥ हे अग्ने ! तुम अपनी तेजस्विनी धूम्रमयी शिखाओं द्वारा देवताओं को हवि पहुँचाते हो । तुम उन देवताओं के सहित हमारे यज्ञ में आगमन करो ॥३॥ [४६]

## १८९ सूक्त

( ऋषि—सार्पराज्ञी । देवता—सार्पराज्ञी सूर्यो वा । छन्द—गायत्री)

आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन् मातरं पुरः । पितरं च प्रयन्त्स्वः ॥ १
अन्तश्चरति रोचनास्य प्राणादपानती । व्यख्यन्महिषो दिवम् ॥ २
त्रिंशद्धाम वि राजति वाक्पतङ्गाय धीयते ।
प्रति वस्तोरह द्युभिः ॥ ३ । ४७

महान् तेजस्वी और गतिपरायण सूर्य उदित होकर अपनी मातृभूत-पूर्व दिशा से मिलते हैं। फिर वे अपने पिता आकाश की ओर गमन करते हैं ॥ १ ॥ सूर्य के देह से प्रकाश निकलता है। वह प्रकाश इनके प्राण के मध्य से प्रकट हुआ है। इन्होंने महान् होकर व्योम को व्याप्त कर लिया है ॥ २ ॥ सूर्य के तीसों स्थान सुशोभित हैं। यह सूर्य गतिमान हैं। इनके लिए स्तुतियों का पाठ होता है। यह अपनी रश्मियों से अलंकृत हुए नित्यप्रति प्रकाशित होते हैं ॥ ३ ॥ [ ४७ ]

## १९० सूक्त

( ऋषि—अघमर्षणो माधुच्छन्दसः । देवता—भाववृत्तम् । छन्द—अनुष्टुप् )

ऋतं च सत्यं चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत ।
ततो रात्र्यजायत ततः समुद्रो अर्णवः ॥१
समुद्रादर्णवादधि संवत्सरो अजायत ।
अहोरात्राणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी ॥ २
सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत् ।
दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः ॥ ३ ४८

तेजोमय तप के द्वारा यज्ञ और सत्य की उत्पत्ति हुई। फिर दिवस

और रात्रि उत्पन्न हुए । इसके पश्चात् जल से परिपूर्ण समुद्र उत्पन्न हुआ ॥ १ ॥ जल से परिपूर्ण समुद्र से संवत्सर की उत्पत्ति हुई । ईश्वर ने दिवस-रात्रि की रचना की । निमिष आदि से युक्त विश्व के ईश्वर ही अधिपति हैं ॥ २ ॥ प्राचीनकाल के अनुसार ही ईश्वर ने सूर्य, चन्द्र, स्वर्गलोक, पृथिवी और अन्तरिक्ष की रचना की ॥ ३ ॥ [ ४८ ]

## १९१ सूक्त

( ऋषि—संवननः । देवता—अग्नि, संज्ञानम् । छन्द—अनुष्टुप्, त्रिष्टुप् )

संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ ।
इळस्पदे समिध्यसे स नो वसून्या भर ॥ १

सङ्गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम् ।
देवा भागं यथा पूर्वे सञ्जानाना उपासते ॥ २

समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम् ।
समानं मन्त्रमभि मन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि ॥ ३

समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः ।
समानमस्तु वो मनो यथा व सुसहासति ॥ ४ । ४९

हे अग्ने ! तुम कामनाओं की वर्षा करने वाले हो । तुम सब प्राणियों में निवास करते हो । तुम्हीं यज्ञ वेदी पर प्रदीप्त होते हो । तुम हमें धन प्रदान करो ॥ १ ॥ हे स्तोताओ ! तुम एकत्र होओ । समान रूप से स्तोत्र का उच्चारण करो । तुम समान मन वाले होओ । जैसे देवगण समान मति वाले होकर यज्ञ में हविरन्न ग्रहण करते हैं, वैसे ही तुम भी समान मति वाले होकर धनादि ग्रहण करने वाले होओ ॥ २ ॥ इन स्तोताओं के स्तोत्र समान हों । यह एक साथ यहाँ आवें । इनके मन भी समान हों । हे पुरोहितो, मैं

तुम सबको समान मन्त्र से अभिमन्त्रित करता हुआ साधारण हवि द्वारा तुम्हारा यज्ञ करता हूँ ॥ ३ ॥ हे यजमानो और पुरोहितो ! तुम्हारा कर्म समान हो। तुम्हारे हृदय और मन भी समान हों। तुम समान मति वाले होकर सब प्रकार सुसंगठित होओ ॥ ४ ॥

॥ अष्टम अष्टक समाप्त ॥

## ॥ ऋग्वेद संहिता समाप्त ॥